करे है. ताका मुख्य देवस्थान सिंधु देशमें जहेजा है; जहां अद्यापि प्रत्येक मासकी शुद्ध द्वितीयाके दिन चंद्रोदय समय यात्रा होवे है, औ बडी वार्षिक यात्रा प्रत्येक चैत्रके प्रथम शुक्रके दिन चंद्रोदय समय असंख्य मनुष्य करि होवे है यातें इस देवके भक्तिवान् पुरुष बहुत हैं, ऐसे स्पष्ट सिद्ध होवे है. औ यातें सर्वपूज्य है तातें उत्तम देव है, यद्यपि विष्णु आदिक देव विशेष प्रसिद्ध औ विशेष मान्य हैं, तथापि तिनमें वास्तविक विशेषता नहीं है. देवकी विशेषता अथवा न्यूनता तिस तिस देवभक्तके अंत:करणगत भावके उपर आधार रखे है. भाव विना कोई देवभी अनुग्रह करे नहीं, तातें भावही जहां तहां कारण है. इस युक्ति करी जो देव अपने भाव करी प्रसन्न होय संकट निवारण करे है ताकीही भक्ति अवश्य कर्तव्य है. ऐसे जानिके सब जनोंने वरुण देवकूं ही इष्ट देव मानना योग्य है. यद्यपि यह देव जलरूप होनेतें *सर्वत्र पूज्य है तथापि विशेष भावकरी पूज्य होनेके अर्थ तिसके चरित्र श्रवण* करनेकी आवश्यकता है, ऐसे जानिके और सज्जन लोकोने पूर्व रचे हुवे थी उदेरा जन्म साखी आदिक अति लघु चरित्रनका आश्रय लेके केवल परोपकारार्थ अथवा अपनी स्वदेव विषयक भक्ति दर्शावनार्थ हिंदुस्थानी भाषामें श्री अमरलाल चरित्र नामक ग्रंथकी रचना करी है, हिंदुस्थानी भाषाकी सर्व देशमें प्रवृत्ति होनेतें संस्कृत भाषाविना और सकल भाषानतें यह अत्युपयोगी है. यातें ही या भाषामें तुलसीकृत रामायणादिक अनेक ग्रंथनकी रचना गद्य-पद्यात्मक भई है. वे ग्रंथ सर्वत्र प्रसिद्ध हैं. तिनमें यद्यपि योगवासिष्ठादिक गद्यरचनाके ग्रंथ भी बहुत हैं, तथापि तिनतें पद्य रचित ग्रंथनकी संख्या अधिक है काहेतें ? भाषाकी चमत्कृति जैसी पद्यमें होवे तैसी गद्यमें होवे नहीं, यद्यपि यमकादि शब्दालंकार, उपमादि अर्थालंकार औ नवरस प्रभृति वक्ताकी मति अनुसार सर्व प्रकार गद्यमें भी आवे हैं, तथापि अलंकारादिक काव्य अंगनकी चमत्कृति जैसे पद्यमें प्रदर्शित होवे है, तैसी गद्यमें होवे नहीं. औ पद्य गायकादिकनकूं भी उपयोगी होवे है, तातें ही श्री रामकथा तुलसीदास गुसाईने इस भाषाके पद्यमें रची है, सो सर्वत्र प्रसिद्ध भई है. या हेतुतें या ग्रंथकी रचना विविध वृत्तात्मक पद्यमें करी है.

इस ग्रंथके दश प्रभाव ( भाग ) किये हैं काहेतें प्राभाविक पुरुषनके चरित्रकाही ग्रथन होवे है, अप्राभाविकका होवे नहीं. तातें चरित्रके अंतरगत

प्रकरणका प्रभाग ही नाम उचित है. प्रथम प्रभागमें श्री गजाननादि देव, सारस्वतादि द्विज, गुरु औ श्रीयवनकी स्तुति विनोदार्थ सब भाषामें करी है. सो सब भाषा यह हैं-संस्कृत, मागधी (प्राकृत), हिंदुस्थानी, महाराष्ट्र (मराठी) गुर्जर ( गुजराती ), उर्दू ( फारसी आदिक शब्दमिश्रित हिंदी भाषा ) औ कच्छी ( सिंधी भाषातें कछुक भिन्न ). इनमें हिंदुस्थानी औ उर्दू भाषा सर्वत्र प्रसिद्ध होनेतें ताके पदकी कहूं भी व्याख्या नहीं करी है औ कच्छी भाषाके पांच दोहे हैं, तिनकी भी व्याख्या करी नहीं. काहेतें यह ग्रंथ बहुधा कच्छ औ सिंध देशमें उपयोगी होनेतें तहां यही भाषा चले है तातें ताके व्याख्यानकी आवश्यकता नहीं है, शेष पंच भाषानकी व्याख्या करी है; तातें प्रसंगानुसार ईश्वरविषयक विश्वोत्पत्त्यादि, ईश्वरावतार रामादि, वैराट प्रभृति देहादि, सर्व प्रकार उपासनादि औ ताके अभेद ज्ञानतें मोक्षादि सर्व प्रक्रिया इस ग्रंथमें अति उपयोगी जानिके वेदांताविरुद्ध दर्शाई है. तहां यदुक्त प्रक्रिया महापंडित औ ज्ञानी साधु श्रीनिश्चलदासजीकृत विचारसागर नामक ग्रंथकी ही यथार्थ ग्रहण करी लीनी है. यह व्याख्या करनेका मुख्य हेतु यह है, सब दृश्यादृश्य पदार्थ ईश्वरके स्थूल औ सूक्ष्म देहके अंतर्भूत हैं औ इनका कारण जो माया सो ईश्वरका कारणशरीर है. तातें सब जगद् रूप ईश्वर ही है; तब सर्वही पदार्थ पूज्य होवैंगे; काहेतें? सब ईश्वरके ही अवयव हैं, अवय-वीतें अवयव भिन्न होवैं नहीं; तातें किसी वस्तुकी भक्ति आदि कियेतें सो मानो ईश्वर विषयकही हैं यह बात यद्यपि सत्य है, तथापि जैसे मनुष्यादि शरीरनके शिरादिक अवयव उत्तमांग कहावे हैं; यातें शुचि हैं; औ जननेंद्रिय आदि अवयव कनिष्ठ कहावे हैं; तातें अशुचि हैं. शुचि पूज्य होवे है; अशुचि पूज्य होवे नहीं. तैसे ईश्वरके भी शुद्ध अंग पूज्य हैं, अशुद्ध अंग पूज्य नहीं. यद्यपि ईश्वरत्वमें शुद्धाऽशुद्ध नहीं है, तथापि वैराटादि शरीरनकी अपेक्षातें शुद्धाशुद्ध भी कल्पनीय है. तहां विष्णु आदिक देव ईश्वरके शुद्ध अंग हैं, तातेंही तिनों की भक्ति आदिकतें सायुज्यादि मुक्ति की प्राप्ति होवे है औ इनोंकी उपा-सनाही वेदविहित कहावे है. जो वेदविरुद्ध होवे सो अंगीकरणीय नहीं. जो वेदविहित है सोही वृद्धोंकरि मान्य है; तातें सोई ग्रहण करने योग्य है. इस कारणतें कोई विष्णुके उपासक, कोई शिवके उपासक, कोई गणपतिके उपासक, कोई सूर्यके उपासक, कोई देवीके उपासक, कोई और अनेक

देवनके उपासक, औ कोई पंच भूतनके उपासक हैं. तैसे सब क्षत्रिय वरुणके अथवा जलदेवताके उपासक हैं सो वेदविरुद्ध नहीं. काहेतें ईश्वरके सूक्ष्म देहमें रसनारूप औ स्थूल देहमें कुक्षिरूप अवयव वरुण है. यह दोनू उत्तमांग होनेतें परम पूज्य हैं; औ वेदमें भी वरुणकी भक्ति कर्त्तव्य है ऐसे कहा है इसी हेतुतें काउ शुभकार्यके आरंभ समय आद्यमें कुंभस्थापना होवे है. तब 'वरुणं यजेत्' इत्यादिक वेदके मंत्र पठन होवे हैं, तातें वरुण देव सर्व *विष्णु आदिक देवनकी न्याई अथवा तिनके रामादिक अवतारनकी न्याई* उपास्य है. फल तो सबनकी उपासनातें सामान्यही होवे है. काहेतें? फलकी प्राप्तिका आधार उपासकके भावके उपर होवे है. जैसा उपासकका भाव होवे, तैसाही फल प्राप्त होवे है. तातें वरुण देवकूंही ईश्वररूप मानिके ताकी उपासना अवश्य क्षत्रियनकूं कर्त्तव्य है. काहेतें ! इस कलियुगमें जब यवनोंनें सब हिंदुनपर जुल्म कियाथा तब या देवनेही श्रीउदेरानामक अवतार धारण करिके सब संकट दूर कियाथा. तातें और सब देवनका याकेविषे अंतर्भाव जानिके ईश्वर बुद्धिकरी याकीही सगुण उपासना करि देवलोकादिक औ निर्गुण उपासना करि मोक्ष प्राप्त होवे है यामें कछु संशय नहीं. ऐसे विष्णु आदिक देवनके विषे वरुण देवका अंतर्भाव औ वरुण देवके विषे सब विष्णु आदिक देवनका अंतर्भाव प्रथम प्रभावके व्याख्यानमें दर्शाया है. औ याहीतें जगत्की उत्पत्ति आदिका कर्त्ता यही है. ऐसे पूर्ण ईश्वर भाव आनिके जो जन श्रीवरुण देवकी अथवा ताके अवतार श्रीउदेरा देवकी उपासना करै है ताकी सर्व कामनाकी सिद्धि होवे है. औ दूसरे प्रभावतें लेके दशम प्रभावात पर्यंत श्री उदेराका जन्मचरित्र वर्णन किया है. तामें शृंगारादि सब रस आये हैं. सो सुनी के वाचिके अथवा पढिके श्रीरामादिक अवतारनकी कथाकी न्याई सर्वप्रकार आनंदकारक होवेगा.

इस ग्रंथमें जो कथा है, ताका संक्षेपतें सार यह है. विक्रम संवत् १००७ अर्थात् एक सहस्र औ सप्तम वर्षमें नगर ठठा नामक शहरके मरखशाह नामक बादशाहकूं ऐसी बुद्धि उत्पन्न भई की खुदा तो एक है, औ हिंदु अनेक खुदा माने हैं, औ भूतोंकूं माने हैं तातें काफर हैं; सो इन सबकूं मुसल्मान करना चाहिये. ऐसे मनमें विचार करी अपना अहा नामक वजीर बुलाय ताकूं ये सब बात सुनाई, फिर दौनू मिलि निश्चय किया की बडे बडे हिंदुनकूं बुलायके

कहना, जो न मानें तो जुल्मसें मुसल्मीन करना, औ जनोई तोड डालना औ टीका मिटा देना, ऐसे ठहरायके पुराणादि बहुत हिंदुनकूं बुलाय तिनकूं सब बात कही. औ कहने लगा की याती हमारा कहना मान्य करो, औ या तो तुम अपना देव हमारे ताईं बताओ, नहीं तो जुलमसें तुमकूं मुसल्मान बनावेंगे ऐसी बात सुनीके वृद्धोंनें विचार किया की हिंदुनें मुसल्मान होनेमें मरना भला है, तातें सिंधु सागरके किनारे जायके तपस्या कीजे, जो दरीया पीर अपनी सहायता करेगा तो जियेंगे, नहीं तो मरना तो है. ऐसा निश्चय करिके बाद शाहकूं कहा की यद्यपि हिंदु अनेक देवनकूं माने हैं सो योग्य नहीं, काहेतें देव तो एक ही है यह बात सत्य है, तथापि तिनका अपने अपने उपास्य देवमें ईश्वरभाव होवे है; तातें सब एक ईश्वरके ही उपासक हैं. तिनके धर्मका लोप करना उचित नहीं इस पश्चिम देशमें तो मुख्य करि सब हिंदु सिंधु सरस्वतीकी ही उपासना करे हैं, तातें येही हमारा देव है. ताके ऊपर हम जाकर तप करेंगे, तातें सात दिनकी हमकूं अवधि दीजिये. इस अवधिके बीचमें हमारा देव जो न बतावें तो आपकी आज्ञा अंगीकार करेंगे. ऐसी बात सुनिके बादशाहने तिनका बोल्ना मान्य किया औ सात दिनकी अवधि दीनी तब सब हिंदु तहांतें उठिके सिंधुके तटपर जाय तप करते बैठे. ऐसे तीन दिन जब बीति गये तब आकाशवानी भई की तुम कछु चिंता मति करो. मैं आजसें आठवे दिन नसरपुरमें ठकुर रतनरायके गृहमें देवकी माताके उदरतें जन्म धारण करूंगा, औ तुमारी सब पीर हरण करूंगा ऐसे सुनिके भजन वन्दनादि करीके नगरमें आए, औ सब हकीगत वजीरकू सुनाई सो वजीरने बादशाहकू कही फिर वजीरकू नसरपुर पठाय दिया. वहांतें सो उदेराकूं लेके आया औ छल करिके कैद करनेकी बहुत तजवीज करी, परन्तु सब व्यर्थ गई तब चरनमें परीके बादशाह आदिकनने माफी मागी तब श्री उदेराने ताकूं बहुत उपदेश दिया औ सब हिंदुनकूं अभय किया पीछे नसरपुरकू गये, तहां बहुत चरित्र किये हैं. तिनमें मुख्य यह हैं—नसरपुरमें अति सुन्दर दरियास्थान बनाया पुगरसनकूं अपनी वरुणपुरीमें ले जाके निमौनी आदिक अलौकिक सत वस्तु दीन्ही. अगणित लोक सेवक कीये, तिनकू निर्गुण औ सगुण उपासनाका उपदेश किया, फिर जहेजा स्थानमें जाकर पृथ्वीमें अश्व सहित लीन होय गये तहां बादशाहने गुंबा बनवाया है, तामें कबर करी है औ ज्योति भी जले है

तहां हिंदु पूजारा औ मुसलमान मुजावर है औ फेर सखर ब्खरके पास प्रकट भये हैं. तहां सिंधुके बीचमें स्थान बनाया है. औ ताका जिंदपीर नाम रखा है. याके सेवक पश्चिममें बहुत हैं. परन्तु मुख्य आरोडे अथवा लुहाने सेवक हैं. काहेतें ? श्रीउडेरानें इसी ज्ञातिमें जन्म धारण किया है; तातें जहां लुहानेकी वस्ति होवे तिस ग्रामादिकमें दरियास्थान अवश्य किया जावे है: काहेतें, लुहानेने अपना कुलदेव मानि लिया है औ ईश्वर भाव करि उपासना करे हैं. जैसे मुंबा-पुरीमें अत्यंत प्रयास करि अपने ज्ञातिजनसमूहके अनुमत शेठ खटाउ रवजीने मुख्यकरी अपनी ज्ञाति औ ताके उपाध्याय सारस्वत ब्राह्मणनकी ज्ञातिकूं ज्ञाति-समुदायरूप ज्ञातिभोजनादिक अथवा ब्राह्मण समुदायरूप ब्रह्मभोजनादिक होनेके हेतुतें औ अपनी ज्ञातिके अथवा और ज्ञातिके जो इस देवके सेवक जन हैं तिनकूं ज्योति आदि दर्शनादिकके हेतुतें अथवा ज्ञाति संबंधी न्यायादिक करनेके हेतुतें प्रस्तुत ज्ञातिशिरोमणिभूत अधुना स्वर्गवासी श्रेष्ठ हंसराज करमसी औ तदनुगामी मुख्य अथवा अमुख्य, धनवान अथवा रंक सर्व स्वज्ञाति जननकी स्वसहित सर्व सत्तातें संवत् १९२५के वर्षमें प्रथमके जीर्ण दरियास्थानकूं तोडिके नवीन बनाया ताके उपर ( ५०००० ) रुपये तक खर्च हुवा है; ताकी ऐसी मजबूत रचना करी है की शतावधि वर्ष वीते तक गिरनेकी अथवा जीर्ण होनेकी भीति नहीं है. परन्तु तामें जलाशय औ शिखरबंध देवालय नहीं किया था सो इस संवत् १९३३ के वर्षमें इसी शेठनें किये हैं; तिनमें जला-शय अति विस्तारवाला औ अति मनोहर है. औ देवालय छोटा किया है, तौभी ताकी रचना अत्यंत सुन्दर भई है. तैसे औरभी चोक वगैरा बहु उपयोगी सामान बनाया है. यह देवालय, टांका ( बडा जलाशय ) औ दूसरा सामान तैयार करनेके वास्ते खर्च रुपये चालीस हजारके उपर औ पचास हजारके अंदर हुवा है. सो निज ज्ञातिजनसंबंधीही भया है, तौभी पहिले अपने घरके पैसे खर्चे हैं तातें यह शेठ खटाउ रवजी धन्य है.

## कवित्त.

शूर वीर भारी लिये शीलकी कटारी मारी,<br>
व्यभिचारी नारी नर हियेकूं विदारै है;<br>
कामिनी स्वधनीतें जु धनी कुल्टा विलोकै,<br>
तीर्यी घनी अनी वाक्यरूप तन मारै है;

जो अज्ञान को गुमान आन तीय पीठि लगै,
तासूं वाणी धारा मानु प्रान काटि डारे है;
दुष्टनको वैरी जो खटाउसेठ ठैरी सो तो,
सज्जनकी सेरी मांहि सदा पग धारे है ॥ १ ॥

परधन खावै ताकूं मारिके हटावै फिरि,
नीति मग लावै औ अनीतिकूं निकासै है;
ज्ञातिकूं सुधारे सब जनको भलो विचारे,
दुःखकूं निवारे तन सुखकूं विकासे है;
काहुकी बुरेकी कबु करै नांहि इच्छा एकी,
अतिही विवेकी जाकी सुमति प्रकासै है;
रवजी है तात जाके मात वाई ईश्वरी है,
ज्ञातिमांहि सो खटाव सदा श्रेष्ठ भासै है ॥ २ ॥

इहाको रवैया जैसे गिरि मूल भू गढैया,
और मैया न्याइ नांहि वाटको खटाउ है;
हंस अंशको रमैया साच झूठको लखैया,
नीके धर्मको धरैया तामे लद् पटाउ है;
न्याय मग चलवेकूं पुष्ट मन जाको औ,
अन्याय मगमाहि सो ल्टाहु ते ल्टाउ है,
वर्त्तमान कालमाहि येहि साचो लालभक्त,
अतिहि दयालु धन्य धन्य सो खटाउ है ॥ ३ ॥

कुळदेवको निकेत अतिही शोभा समेत,
कीय धरि हीय हेत टेव लाउ भारी है;
तामें टाका जलको सो भूषण या थलको,
अमल जामे जलको भर्यो जु सुखकारी है;
जलचरपतिको जु निलय वरुणपुर,
ताकी ही प्रतिमा मानु आनि इत धारी है,
देखि हरखत जन कहत खटाउ धन्य,
जाने अस कृत्य कीनो परउपकारी है ॥ ४ ॥

उदेराको देरा करि चेरा भयो पुरको,
जगमें उजेरा कियो चरित्र रचाइके;
जौलौं शशि शूर रहै उदधि पूर वहै,
धरा अरु धराधर जौलौं हैं सचाइके;
जौलौं सब देव अरु देवनकी सेव रहै,
सेवकहु सेवै निज भावकूं बचाइके;
तौलौं करु अमर खटाउ नाम अमर रु,
विसनहू अमर सु कीजै चित्त चाइके ॥ ५ ॥

ऐसे दरियास्थान सब ग्रामादिकमें जहां लुहाना ज्ञातिका अथवा और क्षत्रियनका वास होवै है तहां कर्तव्य है; तामें नीतिनिपुण, स्वधर्मज्ञाता, विद्यावान् औ बुद्धिमान् पूजारा रखना चाहिये, जातें इस मतकी वृद्धि होवै.

यह ग्रंथ रचनाका हमारा प्रथमही उद्योग है. यद्यपि याके पूर्व श्री गुरुस्तुति औ अष्टावक्रके प्रत्येक श्लोकका एक एक दोहारूप दो ग्रंथनकी रचना कीनी है; तिनमें गुरुस्तुति और सतनकृत गुरुस्तुतिनके साथ हमही छापिके प्रसिद्ध करी है औ अष्टावक्र जो है सो खोजा ज्ञातीय परम विवेकी शेठ शरीफभाई सालेमहम्मदने हमारेसें शुद्ध करवायके जो सुन्दरविलास छपवाया है ताके प्रत्येक पृष्ठके शिरपर एक एक दोहा रखा गया है. परन्तु यह दोनू ग्रंथ वेदांत विषयकही होनेतें ताके अभ्यासीनूं रचना करना कठिन नहीं होवै है, औ ऐसे देवादिक चरित्ररूप ग्रंथ विविध विषयक होनेतें ताकी विविध पद्यमें रचना करनेका अति कठिन काम है; तोभी मैनें जब इस ग्रंथका आरंभ किया तब ऐसी एकाग्र बुद्धि भई की मानों मनका संकल्प विकल्प चित्तका चिन्तन औ अहंकारका अहंभाव इत्यादि अन्तःकरणकी वृत्तिया निग्रह करिके औ बुद्धिका धर्म जो निश्चय है ताका स्थार्याभाव करिके श्रीउदेरा देवही हृदयके विषे विराजिके प्रत्येक शब्द औ वाक्य आदिनके स्फुरणकी प्रेरणाही करे है ! ऐसा मेरा रचनाके समय भासता था, तातेंही जैसे जैसे ग्रंथकी रचना होती थी तैसे तैसे छापनेका कामभी चलता था. अर्थात् यह ग्रंथ शीघ्र बनाया है; तातें दृष्टिदोष, बुद्धिदोष अथवा और किसी प्रकारका दोष देखनेमें आवे तो जैसे हंसपक्षी अपनी चचुंसें क्षीर औ नीर भिन्न करिके नीरका त्याग करैहै; औ क्षीरका ग्रहण करि लेवै है; तैसे सज्जन अपनी सरल मतिसें दोष औ अदोषरूं

भिन करिके दोषकूं त्याग करेंगे औ अदोषकूं ग्रहण करेंगे एसे उत्तम जनोंकी अवश्य वंदना कर्त्तव्य है औ जो दुष्ट जन हैं तिनकी काककी न्याईं बुद्धि होवे है, जैसे काक पक्षी और उत्तम भोजनादिक छोडिके मासके उपरही जाय बैठे है औ ताका प्रेमपूर्वक भक्षण करे है, तैसे जो दुष्टबुद्धि जन हैं, सो अदूषित विषयादिकनकूं त्यागिके यत्किंचित्भी दोषयुक्त विषयादिकनकूं ग्रहण करि लेवेंगे परन्तु ये सज्जनोंतें भी अधिक वंदनीय हैं, काहेतें? सज्जन दोष प्रकट करे नहीं, तातें ग्रंथकर्त्तादि अपना दोष जानि शके नहीं, औ दुष्टजन अल्प दोषकूं भी महद्दोष करि बतावे हैं, तातें वे अपना दोष जानिके ताका निवारण होनेके वास्ते और उद्योग करे हैं, या हेतुतें सज्जनतें दुष्टजन अधिक वंदनीय है

इस ग्रंथमें अकबर बादशाह औ अहा वजीरादिक यवनजन पात्रनका अथवा तिन प्रति औरनका जहां जहां भाषण आया है तहां फारसी आदि भाषानके जो शब्द रखे गये हैं, ताका मेरेकूं ज्ञान मम स्नेही परम विवेकी, नीतिनिपुण, अद्वैत ज्ञानवान, व्यवहारपरमार्थसाधक, अतिशय तर्कशक्ति औ वक्तृत्वादि शक्ति युक्त औ विद्वान जो खोजा ज्ञातीय श्रेष्ठ शरीफभाई वालेमहम्मद हैं, इनोंके सहवाससें भया है, तातें मैं इस सहृदयका अति उपकार मानिके सो प्रेम पूर्वक प्रसिद्ध करू हू

यह ग्रंथ पुरातन श्रीवरुणदेवके चरित्र विषयक होनेतें पुरातन इतिहासनकी रूढीसेंही रच्या गया है, तातें आधुनिक विद्वज्जन जो अद्भुत रसकूं विशेषकरी मान्य नहीं करे हैं, तिनोंकूं अधिकतर प्रियकर न लगेगा, तो भी तिनोंने तिस रस विषयक बुद्धिका त्याग करिके और सर्व उपयोगी प्रक्रियाका ग्रहण करि लेना. कोऊ ग्रंथ सर्वकूं प्रिय होवे नहीं, तैसे अप्रियभी होवे नहीं, काहेतें? रुचि सर्वकी भिन भिन्न होवे है, तातें जो जैसा रुचिवान है, तानें तिस प्रक्रियाका ग्रहण करिके सोही विषय अंगीकार करना, सो यह आदिसें ले करि अन्तपर्यंत बाचेसें जान्या जायगा, तातें मैं तैसे सर्व सज्जननकूं विनति करू हू की ग्रंथ लेके आदिसें अन पर्यंत बांचना, औ गुण दोषका निर्णय करना

मुम्बई }
ई स १८७७ }

ठक्कुर विसनजी चतुर्भुज

परमपूज्य वरुणावतार श्रीअमरलाल
(लाल उदेरा)

॥ ॐ तत्सत् ॥

॥ श्रीगणेशाय नमः ॥

# अथ श्रीअमरलाल चरित्रं प्रारभ्यते

॥ तत्र प्रथम श्रीवरुणस्तुतिः ।

मंगलाचरणं ।

**संस्कृतभाषा । अनुष्टुपवृत्तं ॥**

श्रीसमुद्रंनमस्कृत्य । ह्यद्वयात्मस्वरूपिणं ॥
आनंदावाप्तिकामोऽहं । करोमिस्तवनंशुभम् ॥ १ ॥

अर्थ–श्री कहिये कल्याणरूप जो समुद्र है, औ 'हि' कहिये निश्चय करि 'अद्वयात्मस्वरूप' कहिये द्वैतता रहित जाका स्वरूप है; अथवा आत्मस्वरूपकरिअभिन्न है, ताकूं 'नमस्कृत्य' कहिये नमस्कार करिके आनंदकी प्राप्तिकी इच्छा है जाकूं ऐसा जो मैं सो यह 'शुभ' कहिये मांगलिक अपने कुलदेवका स्तवन 'करोमि' कहिये करूं हूं.

इस श्लोकमें 'आनंदकी प्राप्तिकी इच्छा' इस वाक्यकरि इस ग्रंथके 'प्रयोजन' की सूचना होवै है, क्यूंकी आनंदकी प्राप्तिही सर्व शुभ कृत्यनका परम प्रयोजन है. जिसविषै पुरुषकी अभिलाषा होवै सो परम प्रयोजन कहिये है, औ ताकूं पुरुषार्थभी कहे हैं, अवांतर प्रयोजन इस चरित्रश्रवणद्वारा भक्तिकी प्राप्तिरूप भी जानि लेना, काहेते देवकी भक्तिकी प्राप्तिविना तत्संबंधी आनंदकी उत्पत्ति होवै नहीं, तातें भक्ति अवांतर प्रयोजन है. जा वस्तुद्वारा परम प्रयोजनकी प्राप्ति होवै सो अवांतर प्रयोजन कहिये है. औ अधिकारी, विषय औ संबंध यह तीन आदिके अनुबंध अर्थतें सिद्ध होवै हैं. सो ऐसे–वरुणदेव सब जगत्प्रसिद्ध औ सबका जीवनरूप होनेतें याके चरित्र श्रवणादि करनेके सर्व अधिकारी हैं, तथापि मुख्यकरि सूर्यवंशीयादि सर्व क्षत्रिय अधिकारी हैं; तिनमें निश्चय करि जिनकूं आनंदकी प्राप्तिकी इच्छा है ऐसे भक्तिमान जन 'अधि-

सारी ' है. औ श्रीअमरलालचरित्र या ग्रंथका ' विषय ' है. जो प्रतिपादन करिये सो विषय कहिये है. तातें या ग्रंथमें श्रीअमरलालके चरित्र प्रतिपादन करिये है तातें सोही विषय है. औ ' संबंध ' तौ ग्रंथ औ विषयका प्रतिपाद्य प्रतिपादक भाव है. ग्रंथ प्रतिपादक है औ विषय प्रतिपाद्य है. जो प्रतिपादन करनेवाला होवै सो प्रतिपादक कहिये है, औ जो प्रतिपादन करनेकूं योग्य होवै सो प्रतिपाद्य कहिये है. अधिकारीका औ फलका प्राप्यप्रापकभाव संबंध है. फल प्राप्य है औ अधिकारी प्रापक है. जो वस्तु प्राप्त होवै सो प्राप्य कहिये है, औ जाकूं प्राप्त होवै सो प्रापक कहिये है. अधिकारी का औ श्रवणका कर्त्तृकर्त्तव्यभाव संबंध है. अधिकारी कर्त्ता है औ श्रवण कर्त्तव्य है. जो करनेवाला होवै सो कर्त्ता कहिये है औ जो करने योग्य होवै सो कर्त्तव्य कहिये है. ग्रंथका औ भक्तिका जन्यजनकभाव संबंध है श्रवणद्वारा ग्रंथ भक्तिका जनक है औ भक्ति जन्य है. जो उत्पत्ति करनेवाला होवै सो जनक कहिये है औ जाकी उत्पत्ति होवै सो जन्य कहिये है. इससें आदि लेके और भी संबंध जानि लेने. इस रीतिसे इस ग्रंथके चारि अनुबंध जानि लेने. सो इस प्रथम श्लोक करि सूचित किये हैं. १

**पुनः । मागधी भाषा । आर्यावृत्तं ॥**

वंदामिसामितप्पय,—कमलंछप्पयसरोयवियविहिणा ॥
अणुगहदाणंदत्ता ॥ किंकरसिनतुहनियदासम्‌ ॥ २ ॥

अर्थ—' सामि ' कहिये हे हमारे कुलदेवरूप स्वामी, ' सरोय ' कहिये सरोज जो पुष्प ताकूं ' छप्पय ' कहिये षट्पद जो भ्रमर जैसे सेवन करै है, ' विय ' कहिये तिस प्रकार ' तप्पयकमलं ' कहिये तेरे चरणरूप कमलनकूं ' विहिणा ' कहिये विधियुक्त अर्थात् भक्ति सहित ' वंदामि ' कहिये वंदन करूं हूं. ऐसे वंदन करनेवाले 'नियदासं' कहिये अपने दासकूं ' अणुगहदाणंदत्ता ' कहिये अनुग्रहरूप दान देके ' किंतुट्ठनकरसि ' कहिये क्या तुष्ट नहि करैगा ? अर्थात् जड पदार्थ जो कमल है ताका भ्रमर सेवन करे है ताकूं सो मकरंद

देवै है, तब तूं जो साक्षात् वरुण देव है सो अपने भक्त जनके उपरि अनुग्रह करिके ताकूं सकल कामनाकी पूर्णतारूप संतोषकूं क्या न करेगा ! अर्थात् करेगा यह भाव है, ऐसे निश्चय करि ज्ञातव्य है. २

श्रीगजानन स्तुतिः ।

## हिंदुस्थानी भाषा । गीति छंदः ॥

श्रीआनंदोत्पादक । गजवरवदनजुहनौंसकलभयकूं ॥.
विघ्नअनंतविदारण । मंगलकारणनमोस्तुचिन्मयकूं ॥ ३ ॥

## सरस्वतिस्तुतिः । उपजातिछंदः ॥

सरस्वतीमातनमोंसदामैं ॥ तेरीकृपातेंसुखसर्वजामैं ॥
मोदेदिजैसुपुष्टमिष्टवानी ॥ पढीसुनीहोयप्रमोददानी ॥४॥

## त्रिदेवस्तुतिः । इंदव छंदः ॥

जोपरब्रह्मकहावतविष्णुकरैंप्रतिपालत्रिलोकजनोकी ॥
जोअजदेवउपायसवैजगसृष्टिकरीस्थितिकीन्हातिन्होकी ॥
जोहरअंतसमैंसुविनासतरंचउपाधिरहैनकिनोकी ॥
हैत्रिगुणात्मकदेवत्रयीयहसेवकरेजनविष्णुइनोकी ॥ ५ ॥

## गुरुस्तुतिः । दोहा छंदः ॥

श्रीमत्सद्गुरुचरनयुग । सरनतरनभवसिंधु ॥
अभयकरनसवभयहरन । गहौंभ्रमरइवसिंधु ॥ ६ ॥
पादपभवनकहतउत । कहतपादवतपद्म ॥
यहनयोग्यआभरनपै । पादआहिगुणपद्म ॥ ७ ॥
विपयनव्हैउपमानके । तातेंकहियअनूप ॥
आश्रितजनकेहेतमनु । भवजलनिधिहिअनूप ॥ ८ ॥
सवकलविकलताहरतअरु । अकलदेतहियआनि ॥
नवजीवनअसकरतज्यूं । घनमलदादुरआनि ॥ ९ ॥
नरशिरतिहिपरसतजव । तवैहोततनशुद्ध ॥

राजाके गृहकेविषे कौसल्याके उदरतें श्रीराम नामक जन्म लिया है; इत्यादिक सर्व पूर्वके ईश्वरावतारनकी न्याई इस कलियुगमें रत्नराय क्षत्रियके गृहके विषे देवकीके उदरतें श्रीउदेरा नामक जन्म लिया है तातें रत्नरायका पुत्र कह्या है. सो कैसा है? 'रूपाळो' कहिये अत्यंत रूपवान् है. यह विशेषण ईश्वरावतार होनेतें दिया है; काहेतें ईश्वरके विषेही अत्यंत रूपताका संभव है. ऐसे वेदमेंभी कह्या है की 'सूर्यमंडलमें रहनेवाले परमेश्वर जो श्रीनारायण हैं याके हिरण्यकी न्याई श्मश्रू है, औ याके केश भी हिरण्यकी न्याई हैं, औ जो नखसें लेके मस्तक पर्यंत सुवर्णमय हैं.' ऐसा ईश्वरका दिव्य शरीर होनेतें सोही अत्यंत रूपवान् कहिये है. औ ईश्वरावतार है तातें 'श्रेष्ठमांश्रेष्ठ' सो कहिये श्रेष्ठोंकेविषे भी श्रेष्ठ 'भाळो' कहिये देखो अर्थात् जानो. काहेते, ईश्वरतें और कोईभी उत्तम नहीं; ताका अवतार होनेतें यह भी उत्तम कह्या है. जैसे जीव पुण्य पापके फलका उपभोग होनेके वास्ते प्रारब्ध करि शरीर धारण करे हैं, तैसे ईश्वरका शरीर उत्पन्न नहीं होवे है, किंतु अपनी माया करि देह धारण करे है. ऐसे श्रीमद्भगवद्गीताके चतुर्थ अध्यायके विषे श्रीकृष्णनें अर्जुनकूं कह्या है की 'अजोपि सन्नव्ययात्मा भूतानामीश्वरोपि सन्। प्रकृतिंस्वामधिष्ठायसंभवाम्यात्ममायया' याका भाव यह है—मैं उत्पत्ति रहित औ नाशरहित ऐसा ईश्वर कहिये जीवोंकूं पुण्य औ पापका फल देनेवाला औ स्वतः पुण्यपापतें रहित हूं; तौ भी ज्ञानशक्ति, क्रियाशक्ति औ बलशक्ति एतत्स्वरूप जो मेरी वैष्णवी माया, ताकूं वशकरिके में देहधारीकी न्याई लोकनकूं देखनेमें आताहूं. यहां कोई आशंका करै की रामकृष्णादिक तौ साक्षात् ईश्वरके अंशावतार हैं, तातें तिनकेविषे अत्यंत श्रेष्ठताका संभव है, औ उदेरा तौ वरुणका अंशावतार है ताते याकूं ईश्वरावतारकी न्याई श्रेष्ठोंमेंभी श्रेष्ठ कैसे कह्या जावे? इस शंकाका समाधान करै हैं—जहां जिस देवका प्रसंग है तहां यही देव ईश्वर कहिये है. इस युक्ति करि जहां वरुणदेवका प्रसंग है तहां सो ईश्वररूप होनेतें ताके अंशावतारकूं अत्यंत श्रेष्ठता कहनेमें कछु बाधा नहीं. यही प्रसंग 'विचारसागर'के सप्तमतरंगमें शुभसंतति राजा औ तिसके तर्कदृष्टि-

ध्यानकरततिनकोजवै । तबहिहोतनिजशुद्ध ॥ १० ॥
युगपत्युगपददेतहैं । युगपदार्थयुगमध्य ॥
भक्तिसहितअनुरक्तियुत । भजियजुहैंयुगमध्य ॥ ११ ॥
यासमउत्तमवस्तुनहि । स्वस्थकरननिजचित्त ॥
सबध्येयनकोमूलयह । देवनदेवगुचित्त ॥ १२ ॥
रामरमनभयहरनहरि । विष्णुकरनप्रतिपाल ॥
तीनदेवमयगुरुनकूं । नमतविष्णुप्रतिपाल ॥ १३ ॥

## भूसुरस्तुतिः । सोरठा छंदः ॥

नमोसकलभूदेव । सारस्वतद्वरप्रथमतिहि ॥
चरनकमलकीसेव । भावसहितमनकरियनित ॥ १४ ॥
द्विजज्ञातिनमेंश्रेष्ठ । सारस्वतज्ञातीकही ॥
सोहिहमारेइष्ट । औरधन्यकोहमहुतें ॥ १५ ॥
यद्यपिसकलहिपूज्य । भूसुरकहियतजगतमें ॥
तदपिसुपूज्यापूज्य । कियविचारयहअधिकहैं ॥ १६ ॥
कृपाकरहुसबमोहि । पृथ्विअमरऋपिरूपमम ॥
सहजसिद्धकृतहोइ । जोकरुणाव्हैगुरुनकी ॥ १७ ॥
पुनिपुनिनामतशीश । ब्रह्मरूपलखिनुमहिंकूं ॥
देवहुमुहिआशीश । सकलआपदाविलयव्हें ॥ १८ ॥

## अमरस्तुतिः । गुर्जरभाषा । मालिनीछंदः ।

रतनतनरुपाळो । श्रेष्ठमांश्रेष्ठभाळो ॥
सकलकलविशाला । बुद्धिर्धीबुद्धिवाळो ॥
जगतगतपदार्थो । सर्वमांसर्वरूपे ॥
अचलचलधयाने । जेधयोलालरूपे ॥ १९ ॥

अर्थ—'रतनतन' कहिये जो रत्नरायका पुत्र है. जैसे वसुदेवके गृहकेविषे देवकीके उदरते श्रीकृष्णनामक जन्म लिया है; औ दशरथ

राजाके गृहकेविषे कौसल्याके उदरतें श्रीराम नामक जन्म लिया है; इत्यादिक सर्व पूर्वके ईश्वरावतारनकी न्याई इस कलियुगमें रत्नराय क्षत्रियके गृहके विषे देवकीके उदरतें श्रीउदेरा नामक जन्म लिया है तातें रत्नरायका पुत्र कह्या है. सो कैसा है ? 'रुपाळो' कहिये अत्यंत रूपवान् है. यह विशेषण ईश्वरावतार होनेतें दिया है; काहेते ईश्वरके विषेही अत्यंत रूपताका संभव है. ऐसे वेदमेंभी कह्या है की 'सूर्यमंडलमें रहनेवाले परमेश्वर जो श्रीनारायण हैं याके हिरण्यकी न्याई श्मश्रू है, औ याके केश भी हिरण्यकी न्याई हैं, औ जो नखसे लेके मस्तक पर्यंत सुवर्णमय हैं.' ऐसा ईश्वरका दिव्य शरीर होनेतें सोही अत्यंत रूपवान् कहिये है. औ ईश्वरावतार है तातें 'श्रेष्ठमांश्रेष्ठ' सो कहिये श्रेष्ठोंकेविषे भी श्रेष्ठ 'भाळो' कहिये देखो अर्थात् जानो. काहेते, ईश्वरतें और कोईभी उत्तम नहीं; ताका अवतार होनेतें यह भी उत्तम कह्या है. जैसे जीव पुण्य पापके फलका उपभोग होनेके वास्ते प्रारब्ध करि शरीर धारण करे है, तैसे ईश्वरका शरीर उत्पन्न नहीं होवै है, किंतु अपनी माया करि देह धारण करै है. ऐसे श्रीमद्भगवद्गीताके चतुर्थ अध्यायके विषे श्रीकृष्णनें अर्जुनकूं कह्या है की 'अजोपि सन्नव्ययात्मा भूतानामीश्वरोपि सन् । प्रकृतिंस्वामधिष्ठायसंभवाम्यात्ममायया' याका भाव यह है-मैं उत्पत्ति रहित औ नाशरहित ऐसा ईश्वर कहिये जीवोंकूं पुण्य औ पापका फल देनेवाला औ स्वतः पुण्यपापतें रहित हूं; तौ भी ज्ञानशक्ति, क्रियाशक्ति औ बलशक्ति एतत्स्वरूप जो मेरी वैष्णवी माया, ताकूं वशकरिके मैं देहधारीकी न्याई लोकनकूं देखनेमें आताहूं. यहां कोई आशंका करै की रामकृष्णादिक तौ साक्षात् ईश्वरके अंशावतार हैं, तातें तिनकेविषे अत्यंत श्रेष्ठताका संभव है, औ उदेरा तौ वरुणका अंशावतार है तातें याकूं ईश्वरावतारकी न्याई श्रेष्ठमेंभी श्रेष्ठ कैसे कह्या जावे ? इस शंकाका समाधान करै हैं-जहां जिस देवका प्रसंग है तहां वही देव ईश्वर कहिये है. इस युक्ति करि जहां वरुणदेवका प्रसंग है तहां सो ईश्वररूप होनेतें ताके अंशावतारकूं अत्यंत श्रेष्ठता कहनेमें कछु बाधा नहीं. यही प्रसंग 'विचारसागर'के सप्तमतरंगमें शुभसंतति राजा औ तिसके तर्कदृष्टि-

नामक ज्ञानवान् पुत्रके संवादमे आया है; तामें इसी शंकाका परिहार सम्यक् प्रकारकरि होवै है, ताते सोही यहां अवतरण करिये हैं. तामें शुभसंततिने अपने पुत्र तर्कदृष्टिसें प्रश्न किया है कि,

"यद्यपि सकल पुराणनका कर्त्ता एक व्यास है तथापि ताने स्कंदपुराणमें शिवकूं स्वतंत्रतादिक ईश्वरधर्म कहे, औ अन्य देवनकूं शिवकृपाते सारी विभूतिकी प्राप्ति कही याते जीवधर्म कहे. तैसे विष्णुपुराण, पद्मपुराणमें विष्णुकूं ईश्वरता कही; तैसे किसीकूं पुराणमें किसीकूं उपपुराणमे विष्णुशिवते भिन्न जो गणेशादिक हैं तिनकूंही ईश्वरता कही, इस रीतीसे व्यासवाक्यनमें वैसे विरोध प्रतीत होवै है ? ताका यह समाधान है—सारेही ईश्वर हैं. जा प्रकरणमे अन्य देवकी निंदा है ताकी निंदा करिके तिसकी उपासना त्यागमे व्यासका अभिप्राय नहीं, किंतु वैष्णवपुराणमे शिवादिकनकी निंदा, विष्णुकी स्तुति करिके विष्णुकी उपासनामे प्रवृत्तिकी हेतु है. तैसे शिवपुराणमे विष्णु आदिनकी निंदाभी तिनकी उपासनाके त्याग अर्थ नहीं; किंतु तिनकी निंदा शिवकी उपासनामें प्रवृत्तिके अर्थ है. जो एक प्रकरणमें अन्यकी निंदा त्यागवास्ते होवै तौ सर्वकी उपासनाका त्याग होवैगा. यातें अन्यकी निंदा एककी स्तुतिके अर्थ है; त्याग अर्थ नहीं. दृष्टांत—वेदमें अग्निहोत्रके दो काल कहे हैं, एक तौ सूर्य उदयसे प्रथम, औ दूसरा सूर्य उदयतें अनंतर काल कह्या है. तहां उदयकालके प्रसंगमे अनुदयकालकी निंदा करी है औ अनुदयकालके प्रसंगमे उदयकालकी निंदा करी है. तहां निंदाका तात्पर्य त्यागमे होवै तो दोनूं कालमे होमका त्याग होवैगा; औ नित्यकर्मका त्याग संभवै नहीं, यातें उदयकालकी स्तुतिवास्ते अनुदयकालकी निंदा है, औ अनुदयकालकी स्तुतिवास्ते उदयकालकी निंदा है. तैसे एक देवकी उपासनाके प्रसंगमें अन्यदेवकी निंदाका एककी स्तुतिमें तात्पर्य है, अन्यकी निंदामे तात्पर्य नहीं. जैसे शाखाभेदतें कोई उदयकालमे होम करैहै, कोई अनुदयकालमे होम करै है; परंतु फल दोनूंका समान होवै है. तैसे इच्छाभेदतें पांचूदेवनमें जाकी उपासना करै, तिन सबने ब्रह्मलोककी प्राप्ति होवै है. तहां भोग भोगिके विदेह मोक्ष होवै है. यद्यपि विष्णु आदिकनकी उपासनातें वैकुंठलोकादिकनकी प्राप्ति

पुराणमें कही है, ब्रह्मलोककी नहीं. तथापि उत्तम उपासक विदेहमुक्तिके अधिकारी देवयान मार्गतें सारे ब्रह्मलोककूंही जावै हैं. परंतु एकही ब्रह्मलोक वैष्णवउपासककूं वैकुंठ रूप प्रतीत होवै है, औ लोकवासी सारे तिसकूं चतुर्भुज पार्षदरूप प्रतीत होवै है. औ आपभी चतुर्भुज मूर्त्ति होवै है तैसे शैवउपासककूं ब्रह्मलोकही, शिवलोक प्रतीत होवै है, तिस लोकवासी सारे त्रिनेत्रमूर्त्ति अपने सहित प्रतीत होवै हैं. इस रीतिसे सर्व उपासककूं ब्रह्मलोकही अपने उपास्यका लोक प्रतीत होवै है. काहेतें, यह नियम है—देवयानमार्ग विना अन्यमार्गतें जो जावै है तिनका संसारमें आगमन होवै है औ देवयानमार्ग एक ब्रह्मलोकका है, यातें विदेहमोक्षके योग्य उपासक सारे ब्रह्मलोककूं जावै हैं. तिस ब्रह्मलोकमें ऐसी अद्भुत महिमा है——उपासककी इच्छाके अनुसार सारी सामग्री सहित वह ब्रह्मलोकही तिनकूं प्रतीत होवै है. इस रीतिसे पांचु देवनके उपासकनकूं सम फल होवै है ( विचारसागरके प्रस्तुत प्रसंगमें विष्णु, शिव, गणेश, देवी औ सूर्य यह पाचहू देवनका उदाहरण दिया है, तिनके उपलक्षणतें वरुणादिक और जेते देव हैं, तिन प्रत्येककी कथा प्रसंगमें सो सो अपने अपने सेवकनकरि परम सेव्य कहिये हैं. औ तिन सेवकनकूं उक्तप्रकारकरि उत्तम भक्तितें देवयानमार्गतें वरुणादिनकी पुरीकी न्याई भासमान ब्रह्मलोककी प्राप्ति होवै है, औ तहांके भोग भोगिके विदेह मोक्षकी प्राप्ति होवै है. ऐसे और सर्व प्रकार अविरुद्ध जानि लेना ) याके विषे यह शंका होवै है—पाचूदेवनके नाम रूप भिन्नभिन्न कहे हैं, औ ईश्वर तौ एक है. तिस एक ईश्वरके नाना रूप संभवै नहीं. ताका यह समाधान है—परमार्थसें नामरूप कोई परमात्मामें है नहीं, परंतु मंद बुद्धिकूं उपासनाके वास्ते नामरूप रहित परमात्माके मायाकृत कल्पित नामरूप कहे हैं. यातें एक परमात्मामें मायाकृत कल्पित नामरूप नाना संभवै है. इस रीतिसे सर्व पुराणवाक्यनका विरोध दूरि होवै है. औ पुराणवाक्यनमें विरोधशंकाका मुख्य समाधान तौ यह है-विष्णु, शिव, गणेश, देवी औ सूर्य इनतें आदिलेके जितने एक एकके नाम हैं, सो सारे कारणब्रह्मके नाम हैं; औ कार्य ब्रह्मके भी सो सारे

नाम हैं. जैसे मायाविशिष्ट कारणकूं ब्रह्म कहै हैं; औ हिरण्यगर्भ कार्य है ताकूं भी ब्रह्म कहै हैं. इस रीतिसें कारण ब्रह्मकूं विष्णु, शिव, गनेश, देवी औ सूर्यपद बोधन करै हैं, औ कार्य ब्रह्मकूं भी पांच पद बोधन करै हैं. ऐसे पांचू पदनके जो नारायण, नीलकंठ, विघ्नेश, शक्ति, भानु इत्यादिक अनंत पर्याय हैं; सो सारे कारणब्रह्म औ कार्यब्रह्म दोनोंकूं बोधन करै हैं. कहूं कारण ब्रह्मकूं कहूं कार्य ब्रह्मकूं प्रसंगतें बोधन करै हैं. जैसे सैंधव पद अश्व औ लवण दोनोंकूं बोधत करै है. भोजन प्रसंगमें सैंधव पद लवणकूं बोधन करै है; औ गमन प्रसंगमें सैंधवपद अश्वकूं बोधन करै है. तैसे वैष्णवपुराणमें विष्णु औ नारायणादिक पद कारणब्रह्मके बोधक हैं, औ शिव, गणेश सूर्यादिक पद कार्यब्रह्मके बोधक हैं. यातें वैष्णव ग्रंथनमें विष्णुकी स्तुति औ शिवादिकनकी निंदातें व्यासका यह अभिप्राय है–कारण ब्रह्म उपास्य है, औ कार्यब्रह्म उपास्य नहीं. तैसें स्कंदपुराणादिक शैवग्रंथनमें शिव औ महेशादिक पद कारणब्रह्मके बोधक हैं. औ विष्णु, गणेश, देवी, सूर्यादिक पद कार्यब्रह्मके बोधक हैं. यातें तिनमें भी कारणब्रह्मकी स्तुति औ कार्यब्रह्मकी निंदा है तैसे गणेशपुराणमें गणेश पद कारणब्रह्मवाचक औ विष्णुशिवादिक पद कार्यब्रह्मके वाचक हैं. यातें कारणकी स्तुति औ कार्यकी निंदा है. तैसे कालीपुराणमें काली औ देवी आदिक पद कारणब्रह्मके बोधक औ विष्णु, शिव, गणेश, सूर्यादिक पद कार्यब्रह्मके बोधक हैं, यातें कालीपदबोध्य कारणकी स्तुति औ विष्णुशिवादिकपदबोध्य कार्यब्रह्मकी निंदा है. तैसे सौरपुराणमें सूर्य औ भानुपदबोध्य कारणब्रह्म है ताकी स्तुति औ अन्यपदबोध्य कार्यकी निंदा है. इस रीतिसें सकल पुराणनमें कार्य कारणकी संज्ञारूप संकेतका तौ भेद है, परंतु उपादेय हेय जो अर्थ ताका भेद नहीं. सकल पुराणनमें कारणब्रह्मकी उपासना उपादेय है, औ कार्यकी उपासना हेय है. यातें सारे पुराण एक कारणब्रह्मकूं उपास्यताबोधन करै हैं, तिनका आशयमें विरोध नहीं. यद्यपि चतुर्भुज, त्रिनेत्र, सतुंड, औ अष्टभुजादिक मूर्त्ति मायाके परिणाम है औ चेतनके विवर्त्त हैं; यातें कार्य हैं. औ तिनकी भी उपासना कहीं

है. तथापि तिन चतुर्भुजादिक मूर्त्तिओंका जो मायाविशिष्ट कारण है, तासें विचार कियेतें भेद नहीं. यातें तिन आकारनकूं बाधिके कारणरूपतें तिनकी उपासनामें तात्पर्य है. काहेतें, आकार कार्य है, यातें तुच्छ है, औ कारण सत्य है. जाकी मंद प्रज्ञा आकारमेंही स्थित होवै सो शास्त्रोक्त आकारकी ही उपासना करै. तासें भी प्रज्ञा निश्चल होयके कारणब्रह्मकी उपासनामें स्थित होवै है. कारणब्रह्मकी उपासना इस रीतिसें कही है-ब्रह्म जगत्का कारण है; सत्यकाम है, सत्य संकल्प है, सर्वज्ञ है, स्वतंत्र है, सर्वका प्रेरक है. कृपालु है. ऐसे ईश्वरके धर्मनकूं चिंतन करै. मूर्तिचिंतनमें शास्त्रका तात्पर्य नहीं; और अनेक मूर्ति जो शास्त्रमें लिखी हैं, सो उपासनाके निमित्त नहीं; किंतु सारी मूर्त्ति कारणब्रह्मकी उपलक्षण हैं. जो वस्तु जाके एक देशमें होवै औ कदाचित होवै व्यावर्तक होवै सो उपलक्षण कहिये है. जैसे 'काकवाला देवदत्तका गृह है' या वाक्यमें देवदत्तके गृहका काक उपलक्षण है. काहेतें, गृहके एकदेशमें काक होवै है, औ कदाचित् होवै है, सर्वदा नहीं; औ अन्य गृहतें देवदत्तके गृहका व्यावर्तक है. तैसे जगत्का कारण ब्रह्म है. ताके एक देशमें मूर्त्ति होवै है, औ कदाचित् होवै है, आ चतुर्भुजादिक मूर्त्ति कारणब्रह्मविषेही होवै है अन्यमें नहीं; यातें व्यावर्तक होनेतें उपलक्षण है. उपलक्षणका यह प्रयोजन होवै है-विशेष्य वस्तुके स्वरूपका ज्ञान होवै. जैसे काकतें देवदत्तके गृहका ज्ञान होवै, अन्य प्रयोजन काकतें नहीं. तैसे चतुर्भुजादिक आकारनतें निराकार कारण ब्रह्मका ज्ञानही उपासनाके निमित्तमूर्त्ति प्रतिपादनका प्रयोजन है, अन्य नहीं. औ मंद प्रज्ञावाले शास्त्रके अभिप्रायकूं समुझे विना तिन आकारनमें आग्रह करैं हैं. औ स्याल सारमेय न्यायतें परस्पर कलह करै हैं. स्त्रीके भाईकूं स्याल कहै हैं, औ कुक्कुरकूं सारमेय कहै हैं. दृष्टांतकूं न्याय कहै हैं. किसीके सालेका नाम उत्कालक था औ सालेके शत्रुका नाम धावक था; तिस पुरुषके गृहके कुक्कुरका नाम धावक औ दूसरे गृहके कुक्कुरका नाम उत्कालक था तहां तिस पुरुषकी स्त्री गृहविषे प्रथम आई तब दोनूं कुक्कुर आपसमें हमेस लडै. तहां स्त्रीका पति श्वशुर आदिक उत्कालककूं गालि देवैं, औ अपने धावककी बडाई करैं.

तब ता स्त्रीकूं यह भ्रांति हुईकी मेरे भाईकूं गालि देवे हैं, औ ताके शत्रुकी बडाई करै हैं. तासें दूषित होयके भर्तासें क्लेश करती हुई सो जैसे तिनके अभिप्राय जाने विना समान संज्ञातें भ्रम करिके वृथा क्लेश किया, तैसे वैष्णव ग्रंथनमें शिवादिक नामतें कार्यब्रह्मकी निंदा करी है. इस अभिप्रायकूं नहीं जानिके शैवादिक दुःखित होवै हैं औ विष्णु नामतें कार्यकी निंदाकूं नहीं जानिके वैष्णव दुःखित होवै हैं. औ सकल पुराणनका यह अभिप्राय है—कारण ब्रह्म उपास्य है, औ कार्यब्रह्म त्याज्य है. मायाविशिष्ट चेतन कारण ब्रह्म कहिये है औ मायाकृत कार्यविशिष्ट चेतन कार्य ब्रह्म कहिये है. यही अर्थ भारतकी टीकाके आरभमें लिख्या है, औ सारे वेदांतका यही सिद्धांत है"

ऐसे किसी देवकी उपासना कियेतें कारणब्रह्मकी उपासना होनेतें फल समानही होवै है, औ यातेंही सर्व देवनकी समानता सिद्ध होवै है, परंतु अपने वृद्धोंकरि जो मान्य किया हुवा देव विशेष ताकूं सर्वोत्कृष्ट जानिके तिसीकी भक्ति आदि अवश्य कर्तव्य है, तातें सोही देव श्रेष्ठमें श्रेष्ठ है. ऐसे जानिके सर्व क्षत्रियनतें वरुणावतार श्रीउदेराकूं गृहण कर्त्तव्य है. यामें औ रामादिक ईश्वरावतारनमें कछु अधिक न्यूनता नहीं तातेंही 'सप्तकला' कहिये जो वाद्य, नृत्य, गीत, नाट्य, आलेख्य, विशेषक च्छेद्य, तंदुल कुसुम बलिप्रकार, पुष्पास्तरण, दसनव सनागराग, मणिभूमिका कर्म, शयन रचन, उदक्वाद्य, नेपथ्ययोग, उदकघात, चित्रयोग माल्यग्रथनविकल्प, कर्णपत्रभंग, पानकरसरागासवयोजन, सूचीचानकर्म, सूत्रक्रीडा, सुगंधयुक्ति, वीणाडमरुकवाद्यानि, प्रहेलिका कूटवार्णाज्ञान, प्रतिमाला, दुर्वचकयोग, पुस्तक वाचाशक्ति, नाटकाख्यायिकादर्शन, काव्यसमस्यापूरण, पट्टिका वेत्र बाण विकल्प, पुष्प वाटिका निमित्तज्ञान, यंत्रमातृका धारणमातृका संवाच्यं, मानसीकाव्यक्रिया, छलितयोग, तर्क कर्म, तक्षण, वास्तु, रौप्यरत्न परीक्षा, धातुवाद, मणिरागज्ञान, बालक्रीडन, आकारज्ञान, वृक्षायुर्वेदयोग, मेष कुक्कुट लावक युद्धविधि, शुकसारिका प्रलापन, उत्साहन, केश मार्जन कौशल्य, अभिधानकोश, शेखरापीडयोजन, भूषणयोजन, ऐंद्रजाल, क्रौंचमारण

योग, हस्तलाघव, चित्रशाकाऽपूपभक्तविकार क्रिया, अक्षर मुष्टिका कथन, देशभाषाज्ञान, छंदोज्ञान, क्रियाविकल्प, वस्त्रगोपन, द्यूतविशेष, आकर्षक क्रीडा, म्लेछितकविकल्प, वैनायिक विज्ञान ज्ञान, वैजयिक विज्ञानज्ञान वैतालिक विद्याज्ञान यह चौसष्ट कला हैं, तिन करिकै 'विशाला' कहिये अति वृद्धिकूं प्राप्त भई हुई ऐसी 'बुद्धिर्थी' कहिये बुद्धिसें जो बुद्धिवाला है अर्थात् चौसष्ट कला करि निपुण जो बुद्धि है तहा ताकी विशालताकी सीमा है, तिसतें भी जो बुद्धिमान सो सर्वज्ञ ईश्वर अथवा ईश्वरावतार विना और कोई संभवै नहीं. तातें सर्व कला करि विशाल बुद्धिसें भी जो बुद्धिमान है यह कहना योग्य है. औ 'जगतगत' कहिये संपूर्ण यथायावत् जो भावाभावात्मक अर्थजात अथवा ब्रह्मांडके वीच 'पदार्थो' कहिये जितनेकी नामरूपात्मक पदार्थ हैं, तिन 'सर्वमा' कहिये सब वस्तुनमे 'सर्वरूपे' कहिये अस्ति भाति औ प्रियता करि-जो सर्वरूपकरि स्थित है. इस कहने करि एसही चेतन सर्व प्रपंच औ मायाका अधिष्ठानरूप जो ब्रह्म कहिये है सो सर्वत्र व्यापक है, जाका देशतें अंत नहीं होवै सो व्यापक कहिये है, वास्तविक जाका ऐसा स्वरूप है सोही 'अनल' कहिये अपने भक्त अथवा सज्जन लोकनके उपर दुष्ट असुरादिक बलात्कार करने तें वे अति दुःखपीडित होवै हैं, औ तिनके धर्मकी हानि होवै है, तब अपना स्वामी जो परमेश्वर ताका स्मरण करै हैं, तिनका संकट दूर करनेके वास्ते ईश्वरावतार होवै है, ऐसे श्रीमद्भगवद्गीताके चतुर्थ अध्यायमे कह्या है की 'यदायदाहि धर्मस्य, ग्लानिर्भवति भारत, अभ्युत्थान मधर्मस्य, तदात्मानंसृजाम्यहं १ परित्राणायसाधूना, विनाशायच दुष्कृता, धर्मसंस्थापनार्थाय, संभवामि युगेयुगे २ याका अर्थ—हे भारत अर्जुन, जब जब धर्मकी ग्लानता कहिये क्षीणता होवै है, और अधर्मकी वृद्धि होवै है तब तब मैं अवतार लेता हु, अर्थात् लीलातें रामकृष्णादिक शरीरनकरि आविर्भूत होता हू १ औ स्वधर्मकरि वर्त्तनेवाले जो साधु हैं, तिनका रक्षण करनेके अर्थ, औ दुष्ट कर्म करनेवाले जो पापी हैं, तिनका नाश करनेके अर्थ, तैसेही धर्मकी स्थिरता करनेके अर्थ युग युगकेविषे किंवा तिस समयके विषे मैं अवतार लेता हूं २ इसी हेतुसे श्रीकृष्णदेवने इस कलियुगके

थि। मुसल्मीन लोकोने अपने भक्तनकूं दुःखपीडित करनेतें तिन दुर्बलनका, 'बलथवाने' कहिये आश्रयरूप बल होनेके वास्ते 'जेययाटालरूपे' कहिये जो श्री अमरलालरूपभये अर्थात् श्री उंदेरा नामक अवतार लिया है. इस कहनेकरि जीव शरीरनकी न्याई ईश्वरावतारनका शरीर कर्मजनित औ भौतिक नहीं होवै है ऐसे सूचन किया. सो ऐसे-जीव-नके शरीर पुण्य पापके आधीन हैं, भूतनके कार्य हैं, औ जीवनकूं देहादिक अनात्म पदार्थनविषे अविद्यावलतें अहंमम अध्यासकी आचा-र्यके उपदेशतें निवृत्ति होवै है. औ रामकृष्णादिकनके शरीर अपने पुण्यपापते रचित नहीं, औ भूतनके कार्य भी नहीं हैं; किंतु जैसे सृष्टि के आदिमें प्राणीयोके कर्म, भोग देनेकूं सन्मुख होवैं; तब आप्तकाम ईश्वरमें भी प्राणीयोंके कर्मके अनुसार 'मैं जगत्की उत्पत्ति करूं' ऐसा संकल्प होवै है. ता संकल्पतें जगत्की उत्पत्तिरूप सृष्टि होवै है. तैसे सृष्टितें अनंतर भी 'मैं जगत्का पालन करूं' ऐसा ईश्वरका संकल्प होवै है. ता संकल्पतें जगत्का पालन होवै है. कर्मनके अनुसार सुखदु-खका जो संबंध सो पालन कहिये है. ता पालनसंकल्पके मध्य उपासक पुरुषनकी उपासनाके बलतें ईश्वरकूं ऐसा संकल्प होवै है 'रामकृष्णादिक नाम सहित मूर्ति सर्वकूं प्रतीत होवै,' ता ईश्वरसंकल्पतें विशेषनामरूप ई-श्वरमें रामकृष्णादिक नाम पीतांबरधरादि श्यामसुंदर विग्रह रूपकी उत्पत्ति होवै है. सो विग्रह कर्मके आधीन नहीं. यद्यपि रामकृष्णादिक विग्रहतें साधु औ दुष्टनकूं क्रमतें सुखदुःख होवै है. जो जाके सुखदुःखका हेतु होवै है सो ताके पुण्यपापते रचित होवै है. यातें पुण्यपाप आ-धीन कहिये है. इस रीतिसे अवतारनके शरीर साधु पुरुषनकूं सुखके हेतु होनेतें साधु पुरुषनके पुण्यसमुदायतें रचित हैं; तैसे असुरा-दिक असाधु पुरुषनकूं दुःखके हेतु होनेतें तिनके पापतें रचित हैं. यातें 'अवतारनके शरीर पुण्य पापके आधीन नहीं' यह कहना नहीं संभवै, तथापि जैसे जीवने पूर्व शरीरमे पुण्यपाप कर्म किये हैं तिनका फल उत्तर शरीरमे ता जीवकूं सुखदुःख होवै हैं. तहां शरीर अभि-मानी जीवके पूर्व शरीरके अपने पुण्यपापके आधीन उत्तर शरीर कहिये है; तैसे रामकृष्णादिकनके शरीर यद्यपि साधु असाधु

पुरुषनके पुण्यपापके आधीन हैं, औ तिनकूं सुख दुःखके हेतु हैं परंतु रामकृष्णादिकनके पुण्यपापतें रचित अवतार शरीर नहीं; औ तिनकूं अपने शरीरसे सुखका तथा दुःखका भोग होवै नहीं, यातें रामकृष्णादिकनके शरीर अपने पुण्य पापके आधीन नहीं, यह संभवै है. तैसे भूतनके परिणाम भी रामकृष्णादिक शरीर नहीं; किंतु चेतन आश्रित मायाका परिणाम है. जो पंचीकृत भूतनके परिणाम होवै, तौ कृष्णशरीरविषे रज्जुकृत बंधनादिकनका अभाव शास्त्रमें कह्या है सो असंगत होवैगा. यद्यपि पंच भूत रचित सिद्ध योगी शरीरमें भी बंधनादिक होवैं नहीं, तथापि योगी शरीरमें प्रथम बंधनादिकनका संभव होवै है. फेरि योगाभ्यासरूप पुरुषार्थतें बंधन दाहादिकनकी योग्यता नाश होवै है. कृष्णादिकनके शरीरमें योगीकी न्याई कछु पुरुषार्थसें बंधनादिकनका अभाव नहीं; किंतु तिनके शरीर सहजही बंधनादि योग्य नहीं, यातें भूतनके परिणाम नहीं. औ मांडुक्य भाष्यकी टीकामें आनंदगिरिनें रामकृष्णादिक शरीर भूतनके परिणामकहे हैं; सो स्थूल दृष्टिसे और शरीरनके समान वे शरीर प्रतीत होवै हैं, इस अभिप्रायतें कहे हैं. काहेतें, भाष्यकारनें गीताभाष्यमें यह कह्या है-"जीवनके उपरि अनुग्रह करिके शरीरधारीकी न्याई मायाके बलतें परमात्मा कृष्णरूप प्रतीत होवै है; सो जन्मादिक रहित है. ताका वसुदेव द्वारा देवकीतें जन्म भी मायातें प्रतीत होवै है ! इस रीतिसे भाष्यकारनें कृष्णशरीर मायाका कार्य कह्या है. यातें भूतनतें अवतार शरीरनकी उत्पत्ति नहीं; किंतु तिनके शरीरनका उपादान कारण साक्षात् माया है. औ जीवनकूं देहादिकनमें आत्मभ्रांति है; रामकृष्णादिकनकूं नहीं. काहेतें, जीवनकी उपाधि अविद्या मलिन सत्वगुणवाली है, रामकृष्णादिकनकी उपाधि माया शुद्ध सत्वगुणवाली है. यातें जीवनकूं अविद्याकृत भ्रांति, औ रामकृष्णादिकनकूं मायाकृत सर्वज्ञता होवै है. जीवनकूं अज्ञानकृत आवरण, औ भ्रांतिके नाश निमित्त आचार्यद्वारा महावाक्यके उपदेशजन्य ज्ञानकी अपेक्षा है. तैसे रामकृष्णादिकनकूं आवरण औ भ्रांति नहीं; यातें उपदेशजन्य ज्ञानकी अपेक्षा नहीं. किंतु जीवकूं अंतःकरणकी वृत्तिरूप ज्ञानकी न्याई ईश्वरकूं मायाकी वृत्तिरूप आत्माका

ज्ञान तौ उपदेशादिक विना भी होवै है परंतु ता ज्ञानतें कछु प्रयोजन तिनकूं सिद्ध होवै नहीं. काहेतें, जीवनकूं घटादिकनके ज्ञानतें आवरण भंग औ विषय जो घटादिक तिनका प्रकाश होवै है औ ब्रह्मरूपतें आत्माका ज्ञान जो जीवनकूं होवै है, तहां ज्ञानका विषय जो आत्मा, ताका आवरण भग तौ ज्ञानतें होवै है, औ आत्मा विषय स्वयंप्रकाश होवै नहीं तैसे ईश्वरकूं मायाकी वृत्तिरूप जो 'अहंब्रह्मास्मि' ऐसा ज्ञान, ताका विषय ईश्वरका आत्मा सो आवरण रहित स्वयंप्रकाश है याते आवरण भंग वा विषयका प्रकाश ईश्वरके ज्ञानका प्रयोजन नहीं जैसे जीवन्मुक्त विद्वानकूं निरावरण आत्माकूं विषय करनेवाली अंत.करणकी 'अहंब्रह्मास्मि' ऐसी वृत्ति, आवरण भंगादिक प्रयोजन रहित होवै है, तैसे ईश्वरकू भी आवरण भंगादिक प्रयोजनविना मायाकी वृत्तिरूप 'अहंब्रह्मास्मि' ऐसा ज्ञान, उपदेशादिकतें विना होवै हे यह प्रक्रिया साधु श्रीनिश्चलदासजीने विचारसागरके चतुर्थंतरंगमे कही है सो इस कथाप्रसंगमें अत्युपयोगी होने तें गृहण करि लीनी है यद्यपि यह प्रक्रिया रामकृष्णादिक ईश्वरावतार विषयक है, तथापि पूर्वोक्त प्रकार करि वरुणदेवकूं भी ईश्वरताके संभवतें ताना अवतार जो श्रीउडेरा, ताके विषे भी कृष्णादिकनकी न्याई जीवनतें विलक्षणता औ ईश्वरता प्रभृति जानि लेना १९

अनमनमकरीने । महादीशत्रुमोटा ॥
अलघुलघुंधर्हीने । कीधतेसर्वछोटा ॥
स्वजन जनमकेरो । त्रासटाल्योक्षणेके ॥
अमर मरम जाणी । सर्वकीधूंविवेके ॥ २० ॥

अर्थ–जैसे रामके शत्रु रावणादिक राक्षस, औ कृष्णके शत्रु कंसादिक थे, तैसे श्रीउडेराके 'शत्रु' कहिये वैरी मरखशाह आदिक 'मोटा' कहिये बडे बलवान औ धर्मद्वेषी होनेतें 'अनम' कहीये प्राण गयेतक किसीकूं नमें नहीं, अर्थात् पीछे पाय देवै नहीं, ऐसे शूरवीर थे तिनकूं 'नमकरीने' कहिये नम्रतायुक्त करिके 'ते सर्व' कहिये वे सब 'छोटा' कहिये रंकपदार्थ अथवा अपने सेवक 'कीध' कहिये

किये हैं, यद्यपि ईश्वरके कोई शत्रु नहीं होवे हैं तथापि ईश्वरके भक्तनके जो शत्रु सो ईश्वरकेही शत्रु कहिये हैं काहेतें, ईश्वरके भक्त ईश्वरकूं अत्यत प्रिय हैं जो प्रियका शत्रु सो भी शत्रु कहावै है, तातें ईश्वरके शत्रु कहे हैं शत्रुका अवश्य नाश कर्त्तव्य होने तें और सब ईश्वरावतारनने शत्रुनका प्राणांत किया है तैसे इस अवतारनें किया नहीं, किंतु तिनका जुलम दूर करनेके वास्ते 'अल्घु' कहिये बडे विस्तारकू पायके जैसे अहा वजीरकू झूलेमें बाल, युवा औ वृद्धावस्था आदिक नानारूप दिखाये हैं, औ मरखशाहकी सभामें अदृश्यादिक बनि गये हैं, औ जब वे मुसल्मान शत्रुपना छोडिके चरनमे पडे औ बन्दगी करिके अपने दुष्ट कर्मकी क्षमा मागने लगे तब 'लघु' कहिये आपना पूर्वका बाल स्वरूप धारण करिके समतादिक गुणन सहित योगी पुरुषनकी न्याई 'थईने' कहिये व्हैके तुरकनकू उपदेश दिया है ऐसे चरित्र करिके 'स्वजन' कहिये अपने जो भक्तजन हैं, तिनका 'जनमकेरो' कहिये संपूर्ण जन्मका जो 'त्रास' कहिये भय था सो 'क्षणेके' कहिये एकही क्षणमें 'टाळ्यो' कहिये मिटाय दिया ऐसे 'अमर' कहिये जो श्री अमरलाल हैं, तिसनें देश, काल औ वस्तुका 'मरम' कहिये योग्यपना जानिके जो कर्तव्य था सो 'सर्व' कहिये सब 'विवके' कहिये पूर्वापर विवक करिके 'कीधु' कहिये कार्य सिद्ध किया २०

यवनवनदवे जे । हिंदुओ ताप पाम्या ॥
सजल जलद लाले बोधवृष्टीथि साम्या ॥
युगल गलत पक्षो । युक्तिथी तेह कीधा ॥
असुरसुर उदेरी । जाणि मध्यस्थ बीधा ॥ २१ ॥

अथ–यवन कहिय मुसल्मीन जात, तद्रूप 'वनदव' कहिये अति विस्तारवाला अरण्यमें लग्या हुवा अग्नि, तिसकरि 'हिंदुओ' कहिये सब हिंदुलोक 'तापपाम्या' कहिय अत्यत तापकू प्राप्त भए तारू 'सजल' कहिये जल सहित 'जलद' कहिये मेघ, तद्रूप जो 'लाल' कहिये श्रीअमरलाल, तिसने 'बोधवृष्टीथि' कहिये उपदेशरूप जलकी वृष्टिसे 'साम्या' कहिये समाय दिया 'तह' कहिये व 'युगल' कहिये

दो 'पक्षो' कहिये हिंदु औ मुसल्मीनरूप पक्ष 'युक्तिथी' कहिय अति चातुर्यसें 'गलत' कहिये निर्बल 'किधा' कहिये किये सो 'असुर' कहिये मुसल्मीन औ 'सुर' कहिये हिंदू ये दोनू पक्षवाले 'उदेरो' कहिये श्रीवरुणावतार भगवान् 'मध्यस्थ' कहिये उक्त दोनू पक्षनके बीचमें समाधानके हेतुतें पड हुव 'जाणि' कहिये ऐसे जानिके 'बीधा' कहिये व भयकूं प्राप्त हुवे, औ कलहकूं निकासी दिया इस पद्यमें रूपक अलंकार है, सो ऐसे—वनमें लगी हुई आगरूप यवन करे हैं इस वहनेतें सिंधुदेशही अर्थतें अरण्यरूप सिद्ध होवे है सब वनचर प्राणीरूप हिंदु हैं, अग्निके तापरूप तिनके हृदयकेविषे स्वधर्मनाशताके भयजनित पीडा है औ इस वनके दवकूं बुझानेके वास्ते श्रीअमरलाल भगवान् रूप जलसहित मेघ हैं, औ बोध प्रवचनकी शृंखलारूप जलवृष्टि है २१

अधन धनवत्ताने । तुल्यजाणीतटस्थे ॥
समनमनलखीने । जेरह्याआपस्वस्थे ॥
पतनतनकजेनुं । कोजगोनाथयुंछे ॥
रसन सनयथीजे । नाममोटूंलह्युंछे ॥ २२ ॥

अर्थ—अधन कहिये जो धनतें रहित जन हैं, औ 'धनवत्ताने' कहिये जो धनवान हैं तिनकूं 'तुल्य' कहिये समान 'जाणी' कहिये जानिके 'तटस्थे' कहिये किसीका पक्षपात न करिके 'समन' कहिये दोनुके द्वेषके समाधानका 'मन' कहिये मनके अभिप्रायतें 'लखीने' कहिये लक्षपूर्वक साधिके 'जे' कहिये जो श्रीउदेरा 'आप' कहिये पोते 'स्वस्थ' कहिये अडिग निश्चय सहित अथवा धैर्य सहित होयके 'रह्या' कहिये बादशाहकी सभादिकनके विषे स्थित भए हैं इत्यादिक और भी अनेक लीला कियेतें जाका 'पतन' कहिये नीचे गिरपडना अर्थात् अपमान अपयश औ अजय आदिक 'तनक' कहिये किंचित् भी 'जेनु' कहिये जाका को जगो कहिये किसी स्थलकेविषे 'नाथयुंछे' कहिये नहीं हुआ है 'रसन' कहिये वाणी 'सनयथी' कहिये न्याय सहित होनेतें तिसतें अनेक युक्तिकरि मनुनकूं समझायके सर्व उपद्रवका समन करनेतें 'नाममोटूं'

कहिये वडा नाम 'ल्युंठे' कहिये पाएहे. अर्थात् जाकी महिमा सर्व जगतमें जहां तहां पसरी रही है. २२

अकथकथनमांते । केमआवेगिराथी ॥
धरमरमणकीधुं । एक अद्वैततार्थी ॥
अपरपरनजेने । तेउदेरोजसाचो ॥
विसनसनमथैने । तेहनेसर्वयाचो ॥ २३ ॥

अर्थ—साक्षात् ईश्वरावतार होनेतें अथवा लक्ष्यार्थ करि वाणीका विषय नही होनेतें जो 'अकथ' कहिये शब्दतें पर है सो 'गिराथी' कहिये वाणी करिके 'कथनमा' कहिये वर्णन करनमें 'केम आवे' कहिये कैसे आवे! औ जिसने श्रीउदेरा नामक अवतार धारण करिके भी अपने पुगर नामक संत अथवा और सेवकनकूं जब जब धर्मोपदेश किया है तब तब 'एक अद्वैततार्थी' कहिये 'मेरेतें अतिरिक्त कछु नहीं है,' मैंही सर्वत्र व्यापक हूं, मैं सर्वका साक्षीभूत हूं, मे सर्वका अंतर्यामी हूं. मेरेतें कोई न्यारा नही, यह द्वैत प्रपंच कछु मेरेविषे बन्या नहीं, जैसे सीपीमें रजत औ जेवरीमें सर्प आदिक भ्रमतें भासै हैं, परंतु वास्तविक नहीं हैं, किंतु अध्यस्त हैं, तैसे यह जगत जो भासै है सो मेरेविषे अध्यस्त है, जो वस्तु जामें अध्यस्त होवै है सोतामें परमार्थसें होवै नहीं क्यूंकी अध्यस्त नाम कल्पितका है. यातें मैं राग, द्वेष, धर्म, अधर्म, सुख, दुःख, बंध औ मोक्षादिकतें रहित शुद्ध सच्चिदानंदरूप हूं. औ तुम भी अपनेकूं ऐसेही जानो. याहीकूं ब्रह्मज्ञान अथवा आत्मज्ञान कहें हैं. ऐसे एक अद्वैततासें 'धरमरमणकीधुं' कहिये वेदांत धर्मकेविषे रमण किया है. औ सर्व आत्मस्वरूप होनेतें 'अपरपरनजेने' कहिये जाकूं अपना औ पराया कोऊ नहीं है. 'तेउदेरोजसाचो' कहिये ऐसा जो श्रीउदेरा देव है, सोही सत्य है. तातें 'विसनजी' कहे हैं की 'सर्व' कहिये सब भक्तिमान जन 'सनमथैने' कहिये नम्रता सहित होयके ताकूंही 'याचो' कहिये याचना करो. अर्थात् याकीही सगुण अथवा निर्गुण उपासना करो २३

## पुनः । महाराष्ट्रभाषा । गीतिछंदः ॥

तूं जीवनलोकाचें । तूं उत्पादक खरा सकल सृष्टी ॥
तूं सर्वांहुनि विरहित । हे सर्वांतरगता करीं पुष्टी ॥ २४ ॥

अर्थ-हे श्रीवरुणावतार उदेरास्वामी, 'तूं जीवन लोकाचें' कहिये तूं सब लोकनका जीवन स्वरूप हैं काहेते, तेरेविना किसीका जीवन होवै नहीं इस कहने करि जलका अधिष्ठाता सूचन किया. औ जलका नाम जीवन भी कोशादिकनमें लहियत है. यह जीवन शब्द जो जलवाचक है सो और जल, नीर, वारि तथा उदक आदिक जलवाचक शब्दनतें उत्कृष्ट अर्थ सूचक देखिये है काहेते जलका स्वरूप जीवनरूपही है, यातें ताका जीवन नाम ही योग्य है. जल सर्व जगत्की उत्पत्ति स्थिति औ लयका कारण हैं सो ऐसे-अन्नादिक सब औषधिआं जलतें उत्पन्न होवै हैं, तिनके भक्षणते प्राणीनका जीवन होवै है, औ ता जीवनके बीचमें पूर्वोक्त औषधिनके भक्षणके योगते रजवीर्यकी उत्पत्तिते संतति उत्पन्न होवै है ऐसे सब पदार्थ जलतें उत्पत्तिवाले जानि लेने. औ जलपान कियेविना जीवन होवै नहीं यह प्रत्यक्ष प्रमाण करि सिद्ध होनेते जलही सब प्राणीओंका प्रतिपालन करनेवाला है औ जल नहीं मिले तो प्राणका अंत होय जावै है, याते जलही संहारकर्त्ता है. याते ब्रह्माविष्णु औ शिवरूप जलदेवताही है औ वस्तुनकी उत्पत्ति जलतें होनेतें जलही सब संपत्तिका मूल है. जलमार्गते अत्यंत दूर देशनमें नौकाद्वारा पर्यटन होनेतें परस्पर देशनकी वस्तुके क्रयविक्रय व्यापार औ आनयनादिके योगते लक्ष्मीकी प्राप्ति होवै है सोही सर्व संसारसुखका कारण होनेतें जलही देवीरूप है. औ अत्यंत मलिन पदार्थनकूं भी जलदेवता शुद्ध करै है, यातें जलही मांगलिक होनेतें यही आदि गणपतिरूप है औ सूर्यकी किरणनते जल आकर्षित होयके मेघरूप बनिके पृथ्वीपर पर्जन्यकी वृष्टि करै है, इस हेतुते सूर्यकी उत्पत्ति करिके मानौ जलदेवताही सब जगमें प्रकाश करनेवाला भया होवै नहीं ! यह उत्प्रेक्षा यथार्थ होनेते सूर्यरूप भी जलदेवताकूं मानना योग्य है. ऐसे विवेक कियेते सर्व देवमय जलदेवता सिद्ध होनेते यही

नारायणरूप है. तातें ही मनुस्मृतिमें जलदेवताकूं नारायणरूप कह्या है. यथा-'आपोनाराइतिप्रोक्ता आपो वै नरसूनवः; तदस्य चायनं पूर्वं ततो नारायणस्मृतः' औ 'तूं उत्पादक सत्य सकलसृष्टी' कहिये तूं संपूर्ण जगतकूं उत्पन्न करनेवाला सत्य ईश्वर है. काहेतें 'सो परमात्मा इस जगत्की उत्पत्ति करता भया' इस अर्थवाली श्रुति औ स्मृति है. वरुणदेव साक्षात् ब्रह्मरूप होनेतें इसीतें जगत्की उत्पत्ति संभवै है. जो महाकाशकी न्याई सर्वत्र व्यापक चेतन है ताकूं ब्रह्म कहिये है. तिस चेतनका मायाके विषे आभास, औ तिस मायाका अधिष्ठान औ शुद्धसत्त्व गुण सहित माया इन तीनकूं ईश्वर कहिये है. ईश्वरही जगत्का कारण है. कारण दो प्रकारका होवै है—एक उपादान कारण औ दूसरा निमित्त कारण होवै है. तिनमें 'जाका कार्यके स्वरूपमें प्रवेश होवै औ जाकेविना कार्यकी स्थिति होवै नहीं सो उपादान कारण कहिये है. औ जाका कार्यके स्वरूपमें प्रवेश होवै नहीं, किंतु जो भिन्न स्थित होयके तिस कार्यकूं करै औ जाके नाशतें कार्यका नाश होवै नहीं सो निमित्त कारण कहिये है. जैसे घटका उपादान कारण मृत्तिका है, काहेतें, ताका घटके स्वरूपमें प्रवेश है औ मृत्तिका विना घटकी स्थिति नहीं. और कुलाल दंड चक्र आदिक घटकेनिमित्त कारण हैं. काहेतें, कुलालादिकनका घटके स्वरूपके विषे प्रवेश नहीं, औ भिन्न स्थित होयके घटकूं करै हैं; औ तिनके नाशतें घटका नाश नहीं होवै. तैसे जगत्का इन दोनूं प्रकारतें ईश्वर ही कारण है. कोई आशंका करै की—एकही ईश्वर जगत्का उपादान कारण औ निमित्त कारण कैसें संभवै? जो कहो एकही मकरी जालेका दोनूं प्रकारसें कारण संभवै है; तैसें ईश्वरभी जगत्का कारण मानि लेना. तहां मकरीका जड शरीर जालेका उपादान कारण है, औ तिसके शरीरमें जो चेतन भाग है सो तिस जालेका निमित्त कारण है. तैसे ईश्वर नहीं होनेतें दोनूं प्रकारतें ईश्वर जगत्का कारण संभवै नहीं; औ यह कारणता सिद्ध करनेमें कोई दृष्टांत भी नहीं. याका यह समाधान है—मकरीकी न्याई ईश्वरका शरीर जो जड मायारूप है सो जगत्का उपादान कारण, औ चेतनभाग निमित्त कारण है. ऐसें एकही ईश्वर जगतका दोनूं रीतिसें कारण है. तामें मकरीका दृष्टांत भी योग्य है,

परंतु मुख्य दृष्टांत तौ स्वप्न है. जब जीवनके कर्म फल देनेकूं सन्मुख होवें है, तब सृष्टि होवै है, औ जब वे फल देनेकूं विमुख होवें है तब प्रलय होवै है. तातें सृष्टि जीवनके कर्मोंके अधीन है तिन जीवनके कर्मानुसार उच्च नीच भोगके निमित्त ईश्वर सृष्टि रचै है. इसी हेतुतें ईश्वरके विषे विषम दृष्टि औ मूरता नहीं है. कोई आशंका करै की जो सृष्टि सर्व सृष्टिन ते प्रथम भई है, तिस ते पूर्व कोई कर्म संभवै नहीं. तौ भी तिस सृष्टिमें ईश्वरसे उच्च नीच शरीर औ भोग ईश्वरने रचे हैं, काहेतें सर्व समान सृष्टि होनै नहीं यह नियम है. तातें उच्च नीच सृष्टिकी उत्पत्ति होनेतें ईश्वरकूं विषमताका संभव होयगा. याका यह समाधान है-संसार अनादि है, ताते उत्तर उत्तर सृष्टिमे पूर्व पूर्व सृष्टिके कर्म हेतु हैं. सर्वतें प्रथम कोई भी सृष्टि नहीं, तातें ईश्वरमें विषमताका दोष नहीं. जब प्रलय होवै है तब सर्व पदार्थनके संस्कार मायामे रहे हैं तातें जीवनके कर्म जो बाकी रहे हैं वे भी सूक्ष्म होयके मायामें रहे हैं औ फिर जब वे कर्म भोग देनेकूं सन्मुख होवै हैं तब ईश्वरकूं यह इच्छा होवै है-' जीवनके भोगनिमित्त जगत्‌की उत्पत्ति करूं ' ऐसी ईश्वरकी इच्छातें माया तमोगुणप्रधान होवै है. ता तमोगुणप्रधान मायातें आकाश, वायु, तेज, जल, औ भूमि यह पंच भूत उत्पन्न होवै हैं. तिन पंच भूतनमें क्रमतें शब्द, स्पर्श, रूप, रस औ गंध यह पंच गुण होवै हैं. सो ऐसे;-मायातें शब्द सहित आकाशकी उत्पत्ति होवै है, ताका अपना शब्द गुण है. आकाशतें वायुकी उत्पत्ति सो वायु आकाशका कार्य होनेतें आकाशका शब्द गुण वायुमे आवै है; औ ताका अपना गुण स्पर्श होवै है ताते वायुमे शब्द औ स्पर्श यह दो गुण होवै हैं औ वायुतें तेजकी उत्पत्ति होवै है. ताके विषे आकाश औ वायुके शब्द औ स्पर्श यह दो गुण मिलै हैं औ ताका अपना गुण रूप होवै है तातें तेजमें शब्द स्पर्श औ रूप यह तीन गुण होवै है. तेजतें जलकी उत्पत्ति होवै है. ताकेविषे आकाश, वायु, औ तेजके शब्द, स्पर्श औ रूप यह तीन गुण मिलै हैं औ ताका अपना गुण रस होवै है. तातें जलमें शब्द, स्पर्श, रूप औ रस यह चारि गुण होवैं हैं. जलते पृथ्वीकी उत्पत्ति होवै है.

